नहीं जो पशुओं को न मिलता हो। मांसभक्षी मनुष्य मांस को उत्तम समझते हैं, परन्तु जिन पशुओं का मांस मनुष्य सेवन करते हैं, उन्हीं का पशु भी सेवन करते हैं। ऐसा कौनसा जीव है, जिसका मांस बाज आदि पक्षी अथवा व्याघ्र गीदड़ आदि पशुओं को प्राप्त न होता हो। मनुष्य मेवे और अन्न खाते हैं, जिसको पशु पक्षी भी खाते हैं। मनुष्य के भोज्य पदार्थ में ऐसा कोई पदार्थ नहीं जो दूसरे जीवों को अप्राप्त हो जब कि वह भोजन जिस को धनवान् खाते हैं, परमेश्वर ने पशुओं को भी दे रक्खा है। तो इस के लिये ईश्वर-भक्ति को त्याग कर धन एकत्रित करने लग जाना अविद्या नहीं तो और क्या है ? हमने अनुभव किया है कि ईश्वर-विश्वासी मनुष्य धनवानों से नित्य उत्तम भोजन करते हैं। यथा साधुओं को देखिये वह भोजन करने में किसी अमीर से कम नहीं, क्योंकि उनको प्रत्येक निर्धन और धनवान् निमंत्रण देते हैं और अपने भोजन से उत्तम भोजन जिमाते हैं। द्वितीय सुख जिस को धन से प्राप्त होना समझते हैं; सेवकों से काम लेना है। इस काम में भी ईश्वर-भक्त धनवानों से अच्छे रहते हैं, क्योंकि ईश्वर-भक्तों को प्रत्येक स्थान में सेवक मिल जाते हैं। राजा, महाराजा भी उन की सेवा का परम कर्तव्य समझते हैं, जैसा कि एक उर्दू कवि का वचन है— "अय हुमा पेशे, फकीरी सल्तनत क्या माल है। बादशाह आते हैं पापोश गदा के वास्ते।" जिन मनुष्यों ने काशी में स्वामी भास्करानन्द की दशा को देखा होगा उनको पता है, कि ईश्वर-भक्तों के सेवक कितने हैं। तृतीय फल जो धन से निकलता है, वह प्रतिष्ठा है। परन्तु ईश्वर-भक्तों के सन्मान के आगे धनियों का सन्मान तुच्छ है। वह जिस देश में जावे वहां उनका सन्मान प्रस्तुत है स्वामी रामतीर्थ यदि भारत वर्ष में प्रतिष्ठा

पाते थे तो, अमरीका में भी उनकी प्रतिष्ठा कम न थी। जितना सन्मान आज बाबा नानक जी का सिक्खों के हृदय में है, क्या महाराजा रणजीतसिंह का भी उतना है? क्या जितनी प्रतिष्ठा व्यास जी की हिन्दुओं के हृदय में है, क्या युधिष्ठिर की भी उतनी प्रतिष्ठा हो सकती है? प्रयोजन यह है कि जितनी प्रतिष्ठा ईश्वर-भक्तों की होती है, उतनी धनवानों की नहीं। चतुर्थ यह कि धनवानों को विश्वास रहता है कि जब कोई आपत्ति आवेगी धन से उसको नष्ट कर देंगे। जैसाकि किसी नीति का वचन है* आपत्ति के लिये धन एकत्र करना चाहिये। धनवानों को क्या आपत्ति हो सकती है, यदि आपत्ति आवेगी भी तो धन से नष्ट हो सकती है। परंतु वह यह नहीं जानते, आपत्ति जब आवेगी, धन भी नष्ट हो जावेगा। परंतु जो मनुष्य ईश्वर-भक्त हैं वह निर्भय रहते हैं। कोई आपत्ति भी उनका सामना नहीं कर सकती। क्योंकि वह जानते हैं परमात्मा के राज्य में आपत्ति कोई वस्तु नहीं। जो वह करता है अच्छा करता है। यद्यपि रोगी को कड़वी औषधि बुरी मालूम होती है, परन्तु उसको गुणदायक होती है। इसी प्रकार ईश्वर के न्याय से जो हमको दंड मिलता है, वह हमारे मन से पापों की मलिनता को दूर करता है, इस कारण वह भी उपयोगी है। मनुष्य को जब तक तत्त्वज्ञान नहीं होता, तब तक उसको प्राकृतिक पदार्थ उत्तम जान पड़ते हैं। परन्तु तत्त्वज्ञानी जानते हैं कि धन की तृष्णा जितनी दुखदायक है, अन्य उससे एक पदार्थ दुखदायक नहीं। यथा सर्प स्पर्श में नरम प्रतीत होता है, परन्तु काटने से मृत्यु आ जाती है। इसी प्रकार यह चमत्कारिक पदार्थ धन तथा स्त्री

* आपदार्थं धनं रक्षेत्, रक्षेत् दारा धनैरपि।

यद्यपि देखने में उत्तम मालूम पड़ती हैं; परन्तु वास्तव में सत्य से दूर ले जाकर मृत्यु का कारण होती हैं। क्योंकि परमात्मा ने आत्मा को इन्द्रिय, मन और शरीर का राजा बनाया है। परन्तु इन चमत्कारिक पदार्थों के आवरण से धोका खाकर आत्मा इन्द्रियों का सेवक हो जाता है और सत्य धर्म से दूर हो जाता है। उस समय मन जिस प्रकार आत्मा को नचाता है, वैसे ही आत्मा नाचता है। अतएव परमात्मा ने वेद में उपदेश किया है कि चमत्कारी वस्तुओं के आवरण से सत्य का मुख छिपा हुआ है। यदि तुम चाहते हो कि आत्मिक बल में उन्नति हो और सत्य धर्म के ज्ञाता हो जाओ, तो सब से प्रथम उस आवरण को दूर करो। जब तक यह आवरण है, तब तक तुम सत्य को नहीं जान सकते। मनुष्य यदि सत्य से पतित हो जावे, तो उसका जीवन पशुओं से भी निकृष्ट हो जाता है। मनु ने स्पष्ट लिखा है कि लोभी, कामी मनुष्य कभी धर्म को नहीं जान सकता। इसी कारण जो लोभ तथा काम में लिप्त नहीं हैं उन्हीं को धर्म के जानने का अधिकार है और जो लोभ और विषय में लिप्त हैं उनको धर्म जानने का अधिकार ही नहीं। जिनको धर्म के जानने का अधिकार नहीं आज। भारतवर्ष में वह धर्म के आचार्य हैं! गृहस्थ का तो धन पैदा करना धर्म है, परन्तु भारत में कोटिपति संन्यासी कहे जाते हैं। लाखों रुपया एकत्रित करके उदासीं नाम रख लिया। वास्तव में यहाँ अविद्या ने ऐसा पाँव जमाया है कि धर्म-नौका भँवर में जा पड़ी है। यद्यपि इस देश में ५२ लक्ष साधु हैं, परंतु इसी प्रकार यथा पाञ्चल में नाई का नाम राजा रख लेते हैं। यदि उन ५२ लक्ष में से ५२ भी साधु होते तो देश का कल्याण हो जाता। परन्तु यह सन्यासी उदासी नहीं, किन्तु वान्ताशी अर्थात् वमन करके चाटने वाले हैं। बहुत से

अल्पायु में साधु हो गये, उन्होंने संसार का कुछ दे
था। साधुओं में आकर कुछ पढ़ लिख गये। गृहस्थों में
प्रतिष्ठा होने लगी। अतिरिक्त इसके कि वह गृहस्थों का
कार करते, उन्हीं से धन लेकर मठाधारी बनना और
के धन से अपने शरीर का शृंगार करना और उन्हीं
से पुत्र देने के मिस से उनको पतित करना उनका धर्म होग
कर्म को यह सब मिथ्या बताने लगे। यदि धर्म कर्म का
करते, तो सम्भव था कि कोई गृहस्थी उनसे प्रश्न कर बै
महाराज! आप क्या कर्म करते हैं? उन्होंने जगत् मिथ्या
कर धर्म कर्म को मूल से नष्ट कर दिया यदि कोई इन
वादियों से पूछे कि महाराज! जब संसार मिथ्या है, तो
का यह वचन भी संसार में होने से मिथ्या होगा। यदि
सत् है, तो भी आपका यह वचन मिथ्या ही है। शोक है
गृहस्थ मनुष्यों ने पढ़ना त्याग दिया। अतएव मिथ्या आद
वेपधारी उनको धोखे में डाल अधर्म का उपदेश करते।
संसार को मिथ्या बताते हैं, इधर गृहस्थों से धन एकत्रित क
उत्तम-उत्तम सुन्दर भवन बनवाते हैं तथा सुन्दर वस्त्र भ
करते हैं। और वाहनारूढ़ होकर आनन्द करते हैं। जब
प्रश्न कर देता है—महाराज! आप तो जगत् को मिथ्या ब
हैं। पुनः आप ऐसे कार्य क्यों करते हैं? तो उत्तर देते हैं—
सब भी मिथ्या भ्रम ही है। यदि कोई गृहस्थ बुद्धिमान्
बीस पादत्राण से पूजा कर दे। जब वह न्यायालय में
चलावें, तो यही उत्तर दे—महाराज! यह तो मिथ्या ही
आपने क्यों न्यायालय की शरण ली, तो उनको विदि
परन्तु अभाग्य गृहस्थ ने यदि वह विद्वान् होते, तो
न गलती। उनकी दाल इन्हीं देशों में गलती

13-8-63